राजाने उनका स्वागत कर प्रणाम किया तथा यह समझकर कि इन्हीं पार्श्वनाथ भगवानकी स्थापनासे उसकी युद्धमें विजय तथा पुत्रोत्पत्ति तथा सुख-समृद्धि हुई है, उसने देवताका नाम विजयपार्श्व तथा पुत्रका नाम विजय-नारसिंह-देव रक्खा।

अपने पुत्रकी समृद्धि तथा विश्व-शान्तिको बढानेके लिये उसने आसन्दि-नाड्के जावगल्का इस मन्दिरके लिये दान किया। और भी (उक्त) बहुत-से दान दिये।

तेली दास-गौण्डने भगवानके लिये पुरोहित शान्ति-देवको भूमि-दान किया। पार्श्व-जिनकी अष्टविध पूजाके लिये दास-गौण्ड और राम-गौण्डने 'उत्तरायण संक्रमण' के समय (उक्त) दान दिये। शान्तिकी प्रशंसा। नेमिचन्द्र-पण्डित-देव इस कामकी व्यवस्थापर रक्खे गये। ये नयकीर्त्ति-सिद्धान्त-चक्रवर्तीके शिष्य थे।]

[EC, V, Belur tl., n° 124.]

## ३०२

### कोल्हापूर—संस्कृत

[११३५ ई० (फ्लीट)।]

मूल लेख अक्टूबर १९०० ई० तक कहीं प्रकाशित नहीं हुआ था, ऐसा मि० जे. एफ. फ्लीटका कहना है। उन्होंने जो इस लेखका उल्लेख या संकेत किया है वह एक पाण्डुलिपि परसे किया है।

[यह लेख ११३५ ई० का है और कोल्हापुरमें पाया गया है। इसमें बताया गया है कि कवडेगोल्लके सन्तेय-मुदुगोडेमें 'महासामन्त' निम्ब-देवरसके द्वारा निर्मापित एक जैनमन्दिरके मूलनायक पार्श्वनाथ भगवानको कुछ स्थानीय महसूलोंका दान किया गया। लेखमें ७ व्यक्ति तथा उनके स्थानोंके नाम दिये हैं जिन्होंने दान किया था। यह दान कोल्हापुरकी रूपनारायण 'बसदि' के 'आचार्य' श्रुतकीर्त्ति त्रैविद्यदेवके लिये किया गया था। इस लेखमें 'कुण्डिपट्टन' नामके नगरका उल्लेख है। इस नगरके नामसे देशका नाम भी वही पड़ गया था।]

[IA, XXIX, p. 280, a]

# अनुक्रमणिका ।

[ विशेष नाम-सूची ]

इस अनुक्रमणिकामें जैन मुनि, आर्यिका, कवि, संघ, गण, गच्छ, ग्रन्थ तथा राजा, रानी, गृहस्थों और सब प्रकारके स्थानोंके नाम समाविष्ट किये गये हैं । नामके पश्चात्के अंक लेख-नम्बर समझने चाहिये ।

ध

*